इधर रमेश और गुलफाम ने देखा कि वे आराम से बैठ गये तो दोनों गाड़ी से उतरे और ज्योंहि उन दोनों ने कमरे में दृष्टि डाली तो वे दंग रह गये। कमरे में शहर के नामी गुण्डे एक टेबुल के चारों ओर बैठे थे और अपने सामने शराब की बोतलें खोल रखी थी। उन्हीं लोगों में बिरजू और कालिया भी थे। टेबुल पर एक नक्शा फैलाया हुआ था और सभी उसपर झुके हुए थे। नक्शे में आड़ी तिरछी लकीरों के सिवा कुछ न था। मगर बिरजू के लिये इन आड़ी तिरछी लकीरों में एक ऐसा रहस्य छिपा हुआ था जिसके पीछे वह पाँच साल से लगा हुआ था। कालिया कह रहा था—"देखो साथियों! यह है बम्बई और यह तिरछी लकीरें महाबालेश्वर की सड़क के तरफ इशारा कर रही हैं। उस सड़क की तरफ हम करीब १० मील चलेंगे तो हमें एक पहाड़ी दिखायी देगी। यह देखो! यह रेखा पहाड़ी की तरफ इशारा कर रही है। देखो! इस पहाड़ी पर चलने पर हमें आगे के बारेमें पता चलेगा। हम उस पहाड़ी पर कल रात के १२ बजे चलेंगे।"

रमेश और गुलफाम ने इन लोगों की सारी बातें सुन ली और पैदल ही शहर चले आये। करीब ३ बजे रात को वे अपने घर पहुँचे।

सुबह करीब नौ बजे रमेश सोकर उठा और हाथ मुँह धोकर गुलफाम के कमरे में गया; गुलफाम इस समय प्रह्लाद अग्रवाल की नवीनतम उपन्यास 'पत्थर के ढोले' पढ़ने में मग्न था। गुलफाम रमेश को देखते ही खड़ा हो गया और वे दोनों रमेश की भावी पत्नी रीता की कोठी में पहुँचे। रीता के पिता सेठ घनश्यामदास जी शोक मग्न बैठे हुए थे; रमेश को देखते ही उन्होंने कहा—"रमेश बेटा, मैं तो तबाह हो गया। तुम से क्या छिपाऊँ। मेरे पास लाला अमरनाथ जी का दिया हुआ एक खजाने का नक्शा था जिसे रातको कुछ डाकू आकर ले गये। बेटा, मुझे बचाओ।" रमेश को यह समझते देर न लगी। रमेश ने कहा—"पिताजी, आप किसी बात की चिन्ता न करें। भगवान करे तो कल ही आपको नक्शा क्या, नक्शे का माल ही मिल जायेगा। आप जरा हिम्मत से काम लें। इस पर सेठ जी एक ही साँस में लाखों सवाल कर बैठे परन्तु रमेश ने एक का भी जबाब न दिया।

रात के करीब १२ बज रहे थे, सड़कें सुनसान पड़ी थीं, चारों तरफ एक अजीब सा सन्नाटा छाया हुआ था उसी समय इस नीरवता को भंग करके एक काली ब्युककार अपनी पूरी रफ्तार के साथ महाबालेश्वर के तरफ दौड़ी जा रही थी और उसी गाड़ी के पीछे एक दुसीटर कार जिसकी हेड लाईट बुझाई हुई थी, जा रही थी। दोनों गाड़ियाँ थोड़ी दूर जाकर एक पहाड़ी के तरफ घूम गईं। उस पहाड़ी में थोड़ी दूर जाकर एक विशाल फाटक के सामने ब्युक कार रुक गई। रमेश ने अपनी दुसीटर को उस ब्युकसे करीब डेढ़ फर्लाङ्ग की दूरी पर रोक दिया और गुलफाम के साथ उतर पड़ा।

बिरजू और कालिया अपने साथियों सहित उस विशाल फाटक के अन्दर चले गये। अन्दर काफी अन्धेरा होने के कारण उन्हें टार्च जलानी पड़ रही थीं। रमेश भी गुलफाम के साथ धीरे-धीरे उनका पीछा करता हुआ निःशब्दता से उस विशाल फाटक की ओर बढ़ने लगा। फाटक के कुछ इधर ही वे रुक गये और रमेश ने अपनी जेब से पाकिट

ट्रान्समिटर निकाला और उसे सेट करके गुलफाम को दे दिया। थोड़ी देर में उसे आवाज सुनाई देने लगी। कोई कह रहा था—"हल्लो, हल्लो, बी बी डबल टू, इन्सपेक्टर श्याम बोल रहा है। ओवर, हल्लो इन्सपेक्टर श्याम, ओवर, गुलफाम स्पीकिंग। ओवर, वी रीच दी गोल। कृपया आप प्रोग्राम मुताबिक काम शुरू कर दें। ओवर, उधर से आवाज आई। अच्छा, ओवर, ओवर एन्ड आल कहकर गुलफाम ने ट्रान्समिटर बन्द कर दिया। ज्योंहि उसने घूमकर देखा तो रमेश वहाँ न था! उस जगह भयानक सन्नाटा छाया हुआ था। गुलफाम के होश उड़ से गये। फिर यह सोचकर कि 'हिम्मते मर्दे मददे खुदा', वह आगे बढ़ा। मगर थोड़ी दूर ही जाकर वह चौंक कर रुक गया क्योंकि उसके कानों में कुछ फावड़े व कुदाल की आवाजें सुनाई दीं। आवाजों का तात्पर्य उसके समझमें न आया। उसका मस्तिष्क चकरा सा गया। उसने सिगरेट केस निकालकर एक सिगरेट निकाली और लाईटर के लिए पाकिट में हाथ डाला था कि केस हाथ से फिसलकर एक हल्की आवाज के साथ जमीन पर गिर गया।

अन्दर खटपट की आवाज के साथ बिरजू और कालिया नक्शे के अनुसार उस जगह की खोदाई करा रहे थे जहाँ खजाना होने का अनुमान था। तभी फावड़ा भन् की आवाज के साथ एक कठोर सी वस्तु पर पड़ा तो बिरजू ने कहा—मालूम होता है सफलता हमारे निकट आ गयी है। जरा जल्दी करो। मगर थोड़ी देर के बाद बाहर से हुई खट की आवाज ने बिरजू को चौंका दिया। मगर तब तक माल बाहर निकाला जा चुका था। बिरजू ने तीन कौड़ीको विशेष निर्देश देकर माल को दो सुटकेशों में भराकर कालिया सहित एक दूसरी गुफा की ओर बढ़ गया। यह गुफा वसंतपुर के सड़क पर निकलती थी।

बिरजू के निर्देशानुसार तीनकौड़ी ने अपने साथियों सहित धीरे-धीरे कुदाल व फावड़े फिर से चलाने शुरू कर दिये। मगर तभी 'हैन्ड्स अप' की आवाज के साथ ही गुलफाम ने पुलिस के साथ उन लोगों को घेर लिया। पुलिस इन्सपेक्टर ने उन सभी बादमाशों को हिरासत में ले लिया और उनको पुलिस स्टेशन भेज दिया। केवल गुलफाम और इन्सपेक्टर मेहता वहीं रह गये। गुलफाम उन दोनों नकाबपोसों को वहाँ देखकर हैरत में पड़ गया। उनको ढूढ़ते २ गुलफाम ने उस गुफा के मुँह पर कुछ पैरों के निशान देखे जिसमें से होकर वे दोनों नकाबपोस गये थे और वह भी इन्सपेक्टर मेहता सहित उसी में घुस पड़ा।

बम्बई के दक्षिण में स्थित वसंतपुर की सड़क पर इस समय एकसरदारजी टेक्सी में पड़े ऊँघ रहे थे। तभी बिरजू और कलिया ने आकर उसे जगाया और टेक्सी में बैठ गये। बिरजू ने एक सौ का नोट सरदारजी को दिया और गाड़ी को पूरी रफ्तार से बम्बई के हार्नबे रोड पर ले चलने को कहा। ड्राईवर ने गाड़ी पूरी रफ्तार से छोड़ दी उसी समय गुलफाम और मेहता हाँफते हुए उस गुफा से निकले और टेक्सी की तलाश करने लगे। भाग्यवश एक टेक्सी उधर से आकर उनके सामने रुक गई। वे दोनों लपक कर उस में चढ़ बैठे। वे थोड़ी ही दूर गये थे कि उन्हें एक टेक्सी आगे जाती हुई दिखाई दी। गुलफाम ने ड्राईवर को पीछा करने को कहा। दोनों गाड़ियाँ

करीब १ मील के फासले पर चल रही थी। दोनों गाड़ियाँ बम्बई शहर के नजदीक पहुँची ही थी कि आगे वाली गाड़ी सर्राटे की आवाज के साथ रुक गई। सरदारजी ने कालिया को गाड़ी जरा ढ़केलने को कहा कालिया गुस्से में लाल होकर उतरा और गाड़ी को पीछे से ढकेलने ही लगा था कि गाड़ी सर्र करती हुई बेक हो गयी और कालिया बुरी तरह से आहत हो गया। दोनों गाड़ी से उतरे और कालिया को झुककर देखने लगे। कालिया बड़बड़ा रहा था। बिरजू कालिया को उठाने के लिए झुका ही था कि सरदारजी के कटारे ने बिरजू को भी जमीन पर सुला दिया। बिरजू जेब से पिस्तौल निकालने की कोशिश कर रहा था कि गुलफाम और इन्सपेक्टर मेहता गाड़ी: से उतरे और बिरजू को गिरफ्तार कर लिए। गुलफाम और मेहता बिरजू और कालिया को हथकड़ियाँ पहना रहे थे कि मौका पाकर सरदारजी दोनों सुटकेस सहित खिसकना चाहते ही थे कि गुलफाम ने सरदारजी को पकड़कर हथकड़ी पहना दिया और कहा--'क्यों प्यारे, दोस्तों को हिस्सा दिये बिना माल लेकर कहाँ जा रहे थे।'

सुबह होते ही गुलफाम और इन्सपेक्टर मेहता जब इन तीनों को लेकर डी० आई० जी० के बंगले पर पहुंचे तो वे क्या देखते हैं कि रीता, घनश्यामदासजी डी० आई० जी० और उनकी लड़की प्रमिला पहले से ही बैठे चाय पी रहे हैं। मेहता तथा गुलफाम ने डी० आई० जी० को सेल्यूट दी और खाली पड़ी हुई कुर्सियों पर बैठ गये। तीनों अपराधी वहीं खड़े थे। गुलफाम अपनी बहादुरी जता रहा था कि सरदार जी को मन ही मन हँसी आ गई। सरदार जी की यह हँसी उसे अच्छी न लगी और उसे गुस्सा आ गया। उसने खड़े होकर सरदार जी के मुँह पर दो चाँटे जड़ दिए। परन्तु वास्तविकता छिप नहीं सकती सरदार जी की दाढ़ी और मुँछ चाँटे की चोट के साथ निचे गिर पड़ी और उस सरदार जी की जगह अब रमेश खिलखिलाकर हँस रहा था। गुलफाम रमेश को देखते ही चौंक पड़ा और उसे ऐसा मालूम होने लगा जैसे उसके पैरों के नीचे की जमीन खिसक रही है। * * *

अनजान राही...

राकेश में अब और सुनने की हिम्मत नहीं थी। उसे अपने कानों पर अविश्वास हो रहा था। राकेश को दिन में भी तारे नजर आने लगे और वह यह नहीं जानता था कि उसकी स्वप्नों की दुनिया इस तरह नष्ट हो जायगी।

उसे यह नहीं मालूम था कि नये जमाने की नयी सभ्यता में पलने पनपने वाली युवतियाँ इस तरह लोगों के जीवन से खेला करती हैं और जब उनका दिल भर जाता है तो वे अपने प्रेमी का दिल तोड़ते हुए जरा भी नहीं हिचकिचाती। उसे इस तरह भूल जाती हैं जैसे शराबी शराब के नशेमें अपने को।

उसे पता चल गया कि आजकल की अपने को सभ्य कहनेवाली लड़कियाँ गरीब लड़कों के दिल से खेल सकती हैं, उनसे प्रेम कर सकती हैं, मगर सब कुछ दिखाने के तौर पर। और आज लता के शादी के दिन एक तरफ जिस अग्नि को साक्षी देकर दो हृदय एक हो रहे थे दूसरी ओर वही अग्नि बिछुड़ने के वियोग से राकेश के पीड़ित कमजोर हृदय को शान्ति दे इस संसार से मुक्ति दे रही थी। * * *

छगनमल पींचा
चतुर्थ वर्ष, वाणिज्य
का

'निबन्ध'

# "भारत में बेकारी समस्या"

भारत एक समस्या प्रधान देश है। भारत को स्वतन्त्र हुये मात्र १५ वर्ष हुये हैं इसमें समस्याओं के निदान के लिये काफी प्रयत्न किया गया है। आज जिधर भी देखिये उधर ही समस्यायें दीखेंगी जैसे खाद्य समस्या, बेकारी की समस्या, शिक्षा एवम् स्वास्थ्य की समस्यायें, शर्णार्थियों की समस्या आदि-आदि। परन्तु इसमें बेकारी की समस्या एक प्रमुख है। वैसे विश्व का हरेक देश इस समस्या से अक्रांत है। कोई भी देश इस समस्या पर पूर्णतः काबू नहीं पा सका, फिर भी भारत में तो दशा अत्यन्त ही शोचनीय है।

भारत जन संख्या की दृष्टि से विश्व में द्वितीय जनसंख्या वाला देश है। जनसंख्या की गणना करीब-करीब ४० करोड़ के आसपास है। इसलिये इस समस्या का उग्ररूप सहज ही में समझ में आ सकता है। भारत ने स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद योजनाओं द्वारा समस्याओं को सुलझाने में प्रयत्नशील है व इसमें काफी हद तक सफलता भी मिली है। हर साल लाखों लोगों के लिये रोजगार की व्यवस्था की जाती है, फिर भी यह समस्या ज्यों की त्यों है। और समस्याओं में जैसे शिक्षा, स्वास्थ्य, खाद्य आदि में भारत ने काफी प्रगति की है। इस ध्रुव सत्य को झुठलाया नहीं जा सकता। खाद्य समस्या तो प्राकृतिक कठिनाइयों के बावजूद एक प्रकार से सुलझ ही चुकी है, आज सरकारी आंकड़ों द्वारा भारत खाद्य में आत्मनिर्भर है, यह एक शानदार सफलता है।

भारतवर्ष में बेकारी की समस्या के कई कारण हैं। प्रथम उद्योग धन्धों का अविकसित होना, छोटे व लघु उद्योग धन्धों की तरफ सरकार का असहयोग पूर्ण रुख, जनसंख्या में तेजी से वृद्धि। यह तो सहज ही में अन्दाजा लगाया जा सकता है कि जब तक बेकारी रहेगी तब तक इस देश से गरीबी एवम

भूखमरी चिपकी ही रहेगी। बेकारी की समस्या का अन्दाज "कामदिलाऊ" दफ्तरों "Employment Exchange" में आसानी से लगाया जा सकता है, जहां सिर्फ एक क्लर्क की जगह के लिये सैकड़ों अर्जियाँ आती हैं। आप जब कभी भी कामदिलाऊ दफ्तरों में चले जाइये आपको लोगों की कतार काम पाने के उद्देश्य से लगाई हुई दिखलाई पड़ेगी।

उपरोक्त कारणों के आलावा बेकारी में शिक्षा का भी महत्वपूर्ण हाथ है। आज की शिक्षा शिक्षार्थी को स्वावलम्बी नहीं बनाती है ; आजकल के विद्यार्थियों में सिर्फ किताबी ज्ञान का ही समावेश है, वह व्यवहारिकता से पूर्णरूपेण शून्य है। आज का ग्रेजुयेट सिर्फ क्लर्की के लिये दौड़ता है वह स्वावलम्बी बनने का प्रयत्न नहीं करता है। आज का नवयुवक सिर्फ़ आफिस में ही काम कर सकता है, दूसरा काम करने में अपने आपको असमर्थ पाता है। जैसे आज का विद्यार्थी कृषि में अपने ज्ञान का सदुपयोग करें तो वह बेकार भी नहीं रहेगा व देश की भलाई होगी, परन्तु वह कृषि करना या कृषकों को कृषि के वैज्ञानिक तरीकों को समझाने में अपनी हीनता महसूस करता है। कहने का तात्पर्य यह है कि आज शिक्षा दोषयुक्त है, तब शिक्षार्थी कैसे दोषमुक्त हो सकते हैं।

आज इस भयंकरात्मक समस्या को सुलझाने के लिये केन्द्रीय सरकार करोड़ों रुपये खर्च कर रही है। योजना आयोगों को गठितकर उनसे सुझाव माँगती है व उनको क्रियान्वित करने का भी भरसक प्रयत्न करती है। इस समस्या को सुलझाने के लिये मेरे ख्याल से निम्न बातों पर अत्यावश्यक ध्यान देना होगा।

भारत की जनसंख्या बहुत ही तीव्र गति से बढ़ रही है। इसको नियंत्रण करना होगा। स्वास्थ्य के क्षेत्र में अद्‌भुत प्रगति से भारतीयों की औसत आयु बढ़ी है व मृत्युसंख्या में काफी ह्रास हुआ है, जबकि इसके विपरीत जन्मसंख्या बढ़ी है। आजकल बर्थ-कन्ट्रोल "Birth Control" जन साधारण तक पहुँच रहा है, फिर भी सरकार को इस सिद्धान्त को जनसाधारण तक पहुंचाने के लिये और भी कदम उठाना चाहिये। इस सिद्धान्त को और कठोरता का रूप देने के लिये "उत्पादनकर" बच्चों की पैदावर पर लगाया जा सकता है। एक निश्चित संख्या के पश्चात् बच्चा पैदा करने पर कर लगाया जा सकता है। इस प्रकार जनसंख्या में अप्रत्याशित वृद्धि नहीं होगी एवम् बहुत हद तक वृद्धि रुक जायेगी।

भारत एक गरीब देश है। भारत की जनता गरीब है। आज भारत सरकार बड़े उद्योग धन्धों को महत्व दे रही है। इससे भारत को दो नुकसान है। प्रथम तो पूँजी की व्यवस्था करने में कठिनाई होती है, दूसरे बड़े उद्योग धन्धों के अन्दर आदमी से ज्यादा महत्व मशीनों को दिया जाता है। आजकल इतनी-इतनी विशाल मशीनों का आविष्कार हो चुका है कि एक मशीन उतना काम कर सकती है जितना हाथ से सौ मनुष्य करते हैं इससे बेकारी के अन्दर अप्रत्याशित वृद्धि होती है। उदाहरण के तौर पर अगर सूती वस्त्र की मिल में एक मशीन पर पाँच आदमी काम करके हाथ से वस्त्र पैदा करने वालों को बेकार कर देते हैं। पाँच आदमी जितना काम करते हैं उतना हाथ से ५०० आदमियों के काम करने से होगा। इस तरह ४९५ आदमी बेकार हो जाते हैं।

लघु उद्योगों को सरकार को भी प्रोत्साहन देना होगा। महात्मा गांधी ने कहा था कि, "भारत की सच्ची प्रगति कुटीर धन्धों के विकास से होगी।"

परन्तु आज की सरकार इस महान नेता के शब्दों को समयोचित प्रोत्साहन न देने की भूल के कारण, बेकारी जैसी समस्या का सामना कर रही है। अगर जितना प्रोत्साहन बड़े २ उद्योग धन्धों के निर्माण के लिये दिया जा रहा है, अगर उतना कुटीर उद्योग धन्धों के विकास के लिये दिया जाता तो निश्चित रूप से हमें बेकारी की समस्या का इतना भयंकर रूप में सामना नहीं करना पड़ता। एक कहावत है कि "अगर सुबह का भूला शाम को लौट आये तो उसे भूला नहीं कहा जाता।" अगर उसी प्रकार हमारी सरकार अब भी कुटीर उद्योग-धन्धों की ओर ज्यादा प्रोत्साहन देने लगे तो इसमें सन्देह नहीं कि हम इस समस्या पर आसानी से काबू पा सकते हैं। अब प्रश्न उठता है कि कुटीर उद्योग-धन्धों को कैसे प्रोत्साहन दिया जाय ? इसके लिये भी काफी मार्ग हैं, सरकार हस्त निर्मित वस्तुओं से कर उठाकर मशीन निर्मित वस्तुओं पर ज्यादा कर लगा देती तो स्वतः ही हस्त निर्मित वस्तुयें सस्ती एवम् टीकाऊ होगी। दूसरे कुटीर उद्योग धन्धों में ही वैज्ञानिक वरदानों का उपयोग किया जा सकता है। जैसे गाँव-गाँव में बिजली होने से जहां कुटीर उद्योग धन्धे हैं। आदमी रात्रि को भी काम कर सकेंगे व उत्पादन को बढ़ाने में सफल होंगे।' व उनकी आजीविका बढ़ेगी।

इसका मतलब यह नहीं है कि बड़े २ उद्योगों की प्रगति की तरफ भी ध्यान न दिया जाय। देश की औद्योगिक प्रगति के लिये बड़े २ उद्योगों की आवश्यकता है। कुटीर उद्योगों में उद्योग के लिये भी बड़े उद्योगों की आवश्यकता होगी। जैसे कुटीर उद्योगों में उपयोग में लानेवाली छोटी २ मशीनें बड़े उद्योग से ही निर्मित हो सकती हैं। इसका तात्पर्य यह है कि कुटीर उद्योगों के साथ २ बड़े उद्योगों को भी बेकारी की समस्या को खत्म करने के लिये प्रोत्साहन दया जाय। इन दोनों उद्योगों के समन्वय से ही यह समस्या खत्म होगी। चाहे इनका पारस्परिक सहयोग आज किया जाय या वर्षों बाद।

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, हमें शिक्षा के तरीके में भी आमूलभूल परिवर्तन करना होगा। हमें ऐसी शिक्षा पद्धति अपनानी होगी जो शिक्षार्थी को किताबी ज्ञान के साथ-साथ व्यवहारिक ज्ञान भी दे सके। अगर इस प्रकार की शिक्षा पद्धति का प्रादुर्भाव हो सका तो २५ प्रतिशत बेकारी की समस्या स्वतः ही हल हो जायेगी। आज इसी कारण हमारे देश के शिक्षा शास्त्रियों में शिक्षा पद्धति के लिये महान अन्तर है। अगर ऐसा कहा जाय कि बेकारी की समस्या को दूर करने के लिए हमें शिक्षा पद्धति को बदलना होगा तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी।

अब अन्त में स्वतन्त्र भारत की स्वतन्त्र सरकार को इस समस्या रूपी बीमारी का शीघ्रतम नीदान करना होगा। नहीं तो यह बीमारी देश के आर्थिक विकास में एक महान रोड़ा होगी। भारत सरकार को और ज्यादा योजनायें बनाकर इस समस्या का अतिशीघ्र निदान करना होगा ताकी प्रत्येक भारतीय काम करके अपनी जरूरतों का सामान खरीदने योग्य हो सकें। इसके लिए लघु उद्योग-धन्धों को बड़े उद्योग धन्धों की अपेक्षा प्राथमिकता देनी होगी। पूँजी का विकेन्द्रीयकरण करना होगा। जनसंख्या की अप्रत्याशित बृद्धि को रोकना होगा।

अब आखिर में हम यह आशा कर सकते हैं कि स्वतन्त्र भारत की कांग्रेस सरकार जिसको जनता का बहुमत प्राप्त है, इस समस्या का अति शीघ्र नीदान करके जनता की भावनाओं को विश्वास की इज्जत करेगी। इस समस्या को सुलझाकर वह और ज्यादा संगठित व शक्तिशाली हो सकेगी। ●

# विज्ञान ने मानव जन जीवन की सेवा अधिक की है अथवा शोषण

लेखक—कनक पींचा

विश्व जीवन क्षेत्र में १७ वीं शताब्दी में विज्ञान का अरुणोदय हुआ। शदियों से विश्रृङ्खल जनमन की सहानुभुति ने भक्ति विह्वल भावना से गदगद् होकर अपनी विश्वास माला विज्ञान देवता के गले में डाल दी। समाज की असभ्य जनित अवस्था में विज्ञान ने जहाँ मानव और मानवता की मुक्ति के मंत्र पढ़े, वहीं पर उसने अशान्ति और संहार की प्रचुर सामग्री एकत्रित करके मानव जीवन के प्रश्न को शंकाकुल बना दिया। आज विश्व के महिम राजमुकुटों के नीचे अशान्ति का ज्वालामुखी अंगड़ाईयाँ ले रहा है और अपनी ही खोजों से भयभीत वैज्ञानिक अपनी संकुचित भावनाओं को लेकर मानव के कदम नापने चल पड़े हैं।

कहा जाता है कि महाशिव से भस्म करने वाला कड़ा प्राप्त कर भस्मासुर पार्वती को पाने के लिये शिव को ही भस्म करने चल पड़ा था, ठीक उसी प्रकार आज का भौतिकवादी वैज्ञानिक अणु बम्ब के विनाशकारी कड़े को प्राप्त कर समस्त विश्व को भस्म करने चल पड़ा है। ऐसी स्थिति में इन संकीर्ण भावनाओं को प्रोत्साहन देने वाले वैज्ञानिकों से हमें बचकर रहना चाहिये।

यह तो कहा भी नहीं जा सकता कि विज्ञान ने इतने लम्बे अर्से में कुछ भी नहीं किया। विज्ञान ने बहुत कुछ किया है लेकिन उसका उपयोग जन साधारण नहीं कर पा रही है; कई लोग कहते हैं कि क्या आप गर्मियों की मौसम में ( Air Condition ) शित ताप नियंत्रित कमरों का उपयोग करना पसन्द नहीं

करेंगे तो मैं उन साथियों से यही कहता हूँ कि उस शित ताप नियंत्रण का उपयोग क्या हरेक मनुष्य कर पा रहा है? जवाब मिलेगा, नहीं! हां। यह तो मानना ही पड़ेगा कि विज्ञान ने यह एक अद्भुत कला हमारे सामने पेश की है लेकिन जब इनका उपयोग (विज्ञान निर्मित वस्तुओं का) हरेक मनुष्य नहीं कर पा रहा है तो ये वस्तुयें जनसाधारण के लिये वरदान की जगह अभिशाप ही है।

विज्ञान ने मानव जन-जीवन में बेकारी भी बहुत पैदा की है क्योंकि विज्ञान का अर्थ है मशीनों द्वारा काम करना। मशीनों से बहुत थोड़े ही समय में काम हो जाता है जैसे :—प्राचीनकाल में एक अच्छा कारीगर दिन भर में लोहे की २५ महीन सुइयां बना सकता था लेकिन अब एक मशीन के द्वारा वही कारीगर ५ लाख सुइयां तैयार कर सकता है। पहले ८००० व्यक्ति जितना आटा जितने समय में पीस सकते थे उतना आटा आज एक विद्युत चालित मशीन एक आदमी की सहायता से उतने ही समय में पीस सकती है। अतः स्पष्ट है कि विज्ञान ने बेकारी को भी प्रोत्साहन दिया है।

आज विज्ञान ने ऐसे २ भयानक यंत्रों का निर्माण किया है जिनके उपयोग से मानव सुरक्षित होने पर भी क्षण भर में अपनी जीन्दगी दे बैठता है एटम बम्ब उद्‌जवन बम्ब आदि सभी प्रकार के वैज्ञानिक साधनों का उपयोग मानव-हित के लिये किया जाय तो विज्ञान जन साधारण के लिये वरदान है अन्यथा अभिशाप! पंडित नेहरू ने भी कहा था कि "विश्व में शीत युद्ध का प्रभाव तभी खत्म हो सकता है जब कि विज्ञान द्वारा निर्मित वस्तुओं का उपयोग मानव-हित के लिये किया जाय।

विज्ञान द्वारा निर्मित वस्तुओं से एक तरफ जहाँ हम खुशी से फूले नहीं समाते वहाँ दूसरी ओर उसके विकराल रूप को देखकर हमें भयभीत होना पड़ता है। विज्ञान ने ग्रामीणों के काँच ( Glass ) के बने हुये मन्दिर तोड़ फोड़ दिया है और उन दीन ग्रामीणों को बसाने के लिये किसी अन्यत्र स्थान की खोज नहीं की! अतः ग्रामीण जनता भी विज्ञान का डट कर विरोध करती है। आज विज्ञान ने बहुत चीजों का आविष्कार किया है लेकिन ग्रामीण जनता उन सब चीजों का अभी तक दर्शन भी नहीं कर पाई है तो फिर वे लोग विज्ञान से सहमत किस प्रकार हो सकेंगे।

फावड़े को अपने श्रम बिन्दुओं से नहलाकर भी सुख और चैन की रोटी न पाने वाले भारतीय किसान की नजरें विज्ञान के चरणों में पड़ी हुई हैं। आशा की जाती है, विश्वास किया जा सकता है कि विज्ञान द्वारा निर्मित वस्तुओं का उपयोग जन साधारण मानव-हित के लिये ही करेगा! तभी तारों की छायाँ में छटपटाने वाली झोपड़ियों में जीवनयापन करने वाले ग्रामीण खुशी की दीपावली मना सकेंगे आखिर, अभी तक तो विज्ञान ने जनसाधारण को अपने आविष्कारों से कोई फायदा नहीं दिया है क्यों कि विज्ञान अभी तक शोषण के मार्ग को ही अपनाया है।

---

# विज्ञान और इसकी पहुंच

लक्ष्मीनारायण अग्रवाल

चतुर्थ वर्ष, वाणिज्य

प्राचीन काल में जब अग्नि का आविष्कार हुआ और उससे मानव समाज भावी समाज में बहुत दूर आगे चले आए, वैसे बीसवीं सताब्दी के विद्वान ने आणविक बम के उद्घाटन से दूर भविष्यत के मानव का सभ्यता पथ बदल दिया। आज इसी आणविक शक्ति को लेकर विश्व के सभी देशों में प्रतिद्वन्दिता का भाव जाग रहा है। लेकिन यह चीज किसी भी देश की अकेली सम्पत्ति नहीं है। अमेरिका आणविक शक्ति को लेकर विश्व के आगे सिर ऊँचा किये खड़े हैं। रूस भी इसी आणविक शक्ति को लेकर विश्व को नाच दिखा रहा है। आज पृथ्वी के सभी देश आणविक ज्ञान आहरण के लिये सचेष्ट हैं और एक न एक दिन इसको सफलता मिलेगी।

पहले महायुद्ध में जब जापान के हिरोसिमा और नागासाकी पर आणविक बम फेंका गया तभी उसकी ध्वंस लीला देखकर विश्व वासी सभी विस्मय से स्तब्ध हो गये। दो बमों की सहायता से दो जनपूर्ण देशों का चिन्ह समाप्त हो गया। इस आणविक बम की ध्वंसात्मक शक्ति के आगे जापान की शक्ति शिथिल हो गयी।

आणविक बम का प्रथम निर्माण जर्मन में हुआ। पिछले महायुद्ध के समय हिटलर जिस मरणास्त्र की धमकी दिखा रहा था उसमें आणविक बम भी एक था। जर्मन के इस अस्त्र को छोड़ने का प्रयास करने के पहले ही अमेरिका ने सिर्फ दो बार बम छोड़कर युद्ध की गति बदल दी। इस समय आणविक बम अमेरिका के ही हस्तगत है और वहीं आणविक शक्ति के विभिन्न प्रयोग व परीक्षायें चलाई जाती हैं। साथ ही साथ और एक भयावह मरणास्त्र उद्जन बम (Hydrogen Bomb) का परीक्षण-कार्य अमेरिका में चल रहा है। अमेरिका आज विश्व के प्रत्येक जाति के ऊपर अपना आधिपत्य विस्तार करने में उतारू है। दूसरी तरफ प्रतिद्वन्दी रूस आणविक शक्ति का आविष्कार व आणविक बम का प्रतिरोध और आणविक शक्ति से भी कई गुना ज्यादा शक्तिशाली शक्ति का आविष्कार करके अमेरिका को मात कर रहा है। अपने भारतवर्ष में भी आणविक शक्ति की गवेषणा के लिये एक वैज्ञानिक दल गठित हुआ है। एक तरफ अन्तर्जातीय सभा में आणविक शक्ति को बन्द करने की कल्पना होती है तो दूसरी ओर इसी शक्ति को शक्तिशाली और

अपनी बनाने के लिये विभिन्न देश लालायित हैं। इस शक्ति को ध्वंसात्मक व गठन-मूलक दोनों कार्य में कार्यकारी करके देश को सभ्यता व समृद्धि में श्रेष्ठ बना सकते हैं।

पिछले महायुद्ध में आणविक बम का पहले पहल व्यवहार हुआ। इस शक्ति के आविष्कार के लिये बीसवीं शताब्दी के बहुत से वैज्ञानिकों ने आत्म नियोग किया। लेकिन यह गौरव "आटोहान' नामक एक वैज्ञानिक को मिला। हिटलर की पृष्ठ-पोषकता में आटोहान ने ही सर्वप्रथम इस मरणास्त्र का आविष्कार करके जर्मन को शक्तिशाली बनाने का प्रण किया था। लेकित आटोहान और उसके सहकर्मियों की मित्र शक्ति द्वारा अपहरण कर लिया गया। इन वैज्ञानिकों के साथ २ आणविक शक्ति सुत्रादि (Formula) भी मित्रशक्ति के हस्तगत हो गये। आइनस्टाइन ने इस आणविक शक्ति के अपव्यवहार के सम्पर्क में जगतवासी को कठोर रूपसे सतर्क कर दिया है। उन्होंने विश्व-शक्ति-पुञ्ज को सतर्क करके कहा था—"आणविक शक्ति जिस तरह मानव समाज के कल्याण के लिये नियोग हो सकती है उसी तरह इसकी ध्वंसात्मक शक्ति की सहायता से पृथ्वी को सम्पूर्ण रूप से ध्वंस किया जा सकता है। पृथ्वी की सर्वशक्तियों ने यदि इस शक्ति को उन लोगों की सामरिक शक्ति के रूप में व्यवहार किया तो आगामी महायुद्धों में आणविक शक्ति की सहायता से विश्व-ध्वंसता अनिवार्य है।

**मानव सभ्यता :—**

प्रसिडेन्ट ट्रूमेन आणविक शक्ति से इच्छा करके जगत के लाख-लाख लोगों का श्रम कार्य लाघव कर सकता है। इसी शक्ति से गृह उद्योग क्षेत्र में युगान्तर सृष्टि करके उत्पादन शक्ति को सहस्रगुन वृद्धि कर सकता है। प्रकृति पक्ष में यदि आणविक शक्तिको उद्योग में नियोग किया जाय तो आधा सेर इउरेनि-यम मात्र की आणविक शक्ति के पतन से एकसौ टन कोयलों की शक्ति के सामान काम हो सकता है। आणविक शक्ति की विपुल गति को नियन्त्रण करके विमान, ट्रेन, जहाज आदि चलाने से ये वाहन अभूतपूर्व गतिवेग में वृद्धि पाकर समय और दूरत्व के व्यवधान को कल्पना से भी अधिक संकीर्ण बना सकता है। कल-कारखानों में यदि यह शक्ति कोयले की जगह व्यवहार की जाय तो उद्योग के उत्पादन में वृद्धि होकर श्रम शक्ति की उन्नति साधन हो सकती है।

लेकिन इस आणविक शक्ति के उत्पादन में इतना खर्च होता है कि विश्वास करने लायक नहीं रहता। एक आणविक बम के निर्माण में एक राजा की सम्पत्ति का खात्मा हो सकता है। आज अमेरिका आणविक बम बनाकर जो परीक्षण चला रहा है उसके खर्च की कल्पना भी नहीं की जा सकती। आज के भारतीय वैज्ञानिक भी इसकी गन्वेषणा की साधना कर रहे हैं।

आणविक शक्ति के दुर्व्यवहार के लिये विज्ञान दोषी नहीं है। इस महान आणविक शक्ति का विश्व सभ्यता में दान विज्ञान का है। इसे मानव उपयोगिता समझकर हरएक तरफ व्यवहार करके आशा से भी अधिक फल लाभ कर सकता है। इसीको न करके यदि इसे आदिम बर्बर मानव की तरह युद्ध के ध्वंसात्मक कार्य में प्रयोग करें तो विश्व सभ्यता की आत्म हत्या होगी।

आजकल आणविक शक्ति को लेकर एक अन्तर्जातीय समस्या सामने आ खड़ी हुई है। आणविक शक्ति के उत्पादन व कौशल मित्र शक्ति ने गोपनीय भाव से रख छोड़े हैं। लेकिन रूस की घोषणा के अनुसार रूस ने भी आणविक बम तैयार किये हैं। और उस शक्ति को प्रतिरोध करने के लिये उससे भी अधिक भयावह शक्ति उत्पादन करेगा। इस शक्ति के कौशल को जहां भी गोपनीय रखा जाय एक दिन सारे संसार की सारी जातियाँ इसका निर्माण करेंगी और तब इस शक्तिको लेकर गौरव व प्रभुत्व विस्तार की प्रतियोगिता में जगत की शक्तिशाली जातियों के बीच एक बार यदि किसी रूप से महायुद्ध का अवतार हुआ, तो यह मानव, सभ्यता, व संस्कृति सदा के लिये इस मिट्टी में लीन हो जायेगी। इसकी तरफ अन्तर्जातीय चुट्टि के बलपर इस शक्ति के दुरुपयोग बन्द कर मानव कल्याण कार्य में नियोग की जाये तो आदमी असाध्य साधन कर सकेगा। तब विश्व सभ्यता में दूसरी बाढ़ आ जायेगी।

## परमाणु परीक्षणों की दौड़ :—

रूस द्वारा परमाणु परीक्षण प्रारम्भ करने एव अमेरिका द्वारा भी वैसे ही निश्चय की घोषणा ने आज विश्व की जनता के समक्ष एक गम्भीर भय व संकट उपस्थित कर दिया है। अंततः विश्व को मृत्यु-मुख में झोंक देने वाली इस नाशकारी प्रति स्पर्धा का अन्त कहाँ होगा।

परमाणु परीक्षण सम्बन्धी समझौते को तीन वर्ष की अवधि के अनन्तर ही अचानक १ सितम्बर को रूस द्वारा परीक्षण जारी रखने की घोषणा ने विश्व में एक भय की लहर उत्पन्न कर दी है। पुनः अमेरिका ने भी वैसे ही घोषणा करके इस भय में और वृद्धि की, दिन के मध्य ही ६ बड़े परीक्षण कर विश्व को हतावध कर दिया है।

## प्रथम परमाणु परीक्षण :—

अमेरिका ने सर्व प्रथम परमाणु अणुबम का परीक्षण किया था—हिरोशिमा-नागासकी में। फिर इसके बाद सर्व प्रथम परमाणु परीक्षण भी अगस्त १९४५ में उसी ने किया था। यह अलमो गोड़ों में किया था जो २० किलोटन ( २० हजार टन शक्ति ) का था रूस ने उसके ४ साल बाद अपना प्रथम परीक्षण सितम्बर १९४९ में किया। ये बम जापान में प्रयुक्त बमों की ही श्रृंखला में परमाणु बम थे।

## प्रथम उद्जन परीक्षण :—

फिर अमेरिका ने प्रथम उद्जन बम का परीक्षण दिसम्बर १९५१ में पाँच मेगाटन ( ५० लाख टन ) शक्ति वाले बम का प्रशांत क्षेत्र में एनवेटोक में किया। उसके ९ माह बाद रूस ने भी १२ अगस्त १९५२ को अपना प्रथम उद्जन विस्फोट किया जो एक मेगाटन ( १० लाख टन ) शक्तिशाली था। फिर मार्च १९५४ अमेरिका ने १५ मेगाटन का विस्फोट किया पर अब तक के ये विस्फोटक किया पर अब तक के ये विस्फोटक पृथ्वी पर ही किये गये थे। किन्तु नवम्बर १९५५ में रूस के बाद तृतीय स्थान ब्रिटेन का व चतुर्थ फ्रांस का है; ब्रिटेन ने अपना प्रथम परमाणु परीक्षण अक्टूबर १९५२ में रूस के ३ वर्ष बाद किया था। ब्रिटेन ने अपना प्रथम उद्जन विस्फोट अमेरिका के ५ वर्ष बाद व रूस के ४ वर्ष

वाद किया जो शक्ति में ५ मेगाटन का था। फ्रांस ने अब तक चारों देशों के अलावा सहारा में किया है। इन चारों देशों के अलावा चीन भी इस ओर प्रयत्नशील है।

## परीक्षणों की अवस्था :—

यद्यपि इनके परीक्षण की सर्वाधिक प्रारम्भावस्था प्रयोगशाला है। पर वर्तमान में तैयार बम के विस्फोट से ही इसका तात्पर्य गिना जाता है। अमेरिका इस प्रकार के १६६ विस्फोट, भूमिपर, वायु-मंडल में, भूमि के अन्तर्गत, वायु मंडल के ऊपर व समुद्र में किये जाते हैं। इनमें अब तक सर्वाधिक भूमि या वायु-मंडल में हुए हैं। पृथ्वी पर विस्फोट ऊँची मीनारें बनाकर उन पर किये जाते हैं ताकि बमों की भयंकर अग्नि पृथ्वी को प्रभावित न करे।

वायु-मंडलीय विस्फोट हवा में किये जाते हैं। हिरोशिमा व नागासाकी पर जहाज से ऐसे ही विस्फोट किये गये थे, वायुमंडलीय-विस्फोट से अणु सक्रियता वाले पदार्थ वायु के साथ मिलकर पृथ्वी पर व्याप्त हो जाते हैं।

समुद्र में किये जानेवाले विस्फोट भी इसी प्रकार के होते हैं। पर भूमि के अन्दर किये जाने वाले विस्फोट कुछ सुरक्षित होते हैं। अमेरिका ने इस प्रकार के करीब ६ छोटे परीक्षण ने वेद पहाड़ियों में खोदी गई सुरंगों में किया था। यद्यपि ऐसे परीक्षणों में भूमि के अन्दर पानी के विषाक्त होने की कोई सूचना नहीं मिली है। यदि बड़े परीक्षण किये जाय तो उनसे निश्चय ही सम्पूर्ण देश की जलव्यवस्था विषाक्त हो सकती है। इसीलिये यह प्रणाली और भी खतरनाक है। अमेरिका भूतपूर्व अणुशक्ति आयोग कमिश्नर विलार्डलिबीर के अनुसार १० मेगाटन वाले परीक्षण में सतह से १८ मील नीचे विस्फोट करना होगा। पर इतनी गहराई पर चट्टाने इतनी लचीली होती है कि परीक्षण विन्दु बनाना असम्भव होगा। एक अन्य सम्भावना हवा के ऊपर विस्फोट की भी है। अमेरिका में १६५८ में एक छोटा सा परिक्षण ऐसा ही किया था। पर बड़े परीक्षण वहाँ भी अभी सम्भाव्य नहीं हैं। सभी वायुमंडलीय परीक्षण पृथ्वी की अणुसक्रियता का स्तर बढ़ाते हैं। इस ओर सर्वाधिकार गन्दे परीक्षण विखंडन—संयोजन पुनर्विखण्डन के हैं। इसी प्रकार का एक परीक्षण अमेरिका ने १६५४ में किया था। इसमें एक जापानी मछेरा मारा गया था और नज-दीकी मार्शल दीपों के अनेक लोग घायल हो गये। इनकी अणु सक्रियता का विश्व पर असर पड़ा है। इसमें स्ट्रोनियम ६० विखंडित तत्व हड्डियों में बैठ जाते हैं जो कैंसर के कारण होते हैं।

इन सभी परमाणु परीक्षणों का उद्देश्य उद्‌जन अस्त्रों में सुधार, बम की डिजाइन छोटी से छोटी करने में सफल होना या उस शस्त्र का अन्यरूप में प्रयोग होना आदि है।

अमेरिका का दावा है कि बमों कि डिजाइन आदि में उसे सर्वाधिक सफलता मिली है।

## उद्‌जन शस्त्र भंडार :—

जहाँ तक भंडार का प्रश्न है, अमेरिका के पास सम्भवत: रूस से २, ३ गुना भण्डार है। आज अमेरिका के पास २ मेगाटन व ५०० किलोटन के वार हैड भारी मात्रा में मौजूद है। इसके अलावा

उसके पास बहुविधि आणविक शास्त्रास्त्र हैं। यथा छोटे राकेट, गोले, टारपीडो, पनडुब्बी, विध्वंशक हवाई प्रक्षेपाणस्त्र है ये अस्त्र उसकी सेना को भी प्राप्त है। इसके अलावा किसी भी नगर को ध्वंस कर देने वाले बम, ८ इंची होविद्जर गोले राकेट से छोड़े जाने वाले लघुअस्त्र जो नीचे विमान या मैदान स्थलों को नष्ट कर सकते हैं, अमेरिका के पास हैं। रूस के पास भी सुपरीचित बहुविधि शस्त्र है पर शायद इतने नहीं जितने अमेरिका के पास है। हां निश्चय ही अपने अस्त्रों से दोनों देश एक दूसरे को नष्ट कर सकते हैं। जबकी इससे भी अधिक संहार उनसे फैली अणु सक्रियता से होगी।

इधर रूस की प्रगति इतनी तीव्र हो रही है कि अमेरिका पीछे रह जायेगा। अमेरिका ने १९५२ में एक किलोटन (१०० टन) से २० मेगाटन (२ करोड़ टन) तक के विस्फोट किये थे। पर रूस की घोषणा है कि वह १०० मेगाटन के बमों का निर्माण कर रहा है जिसका तात्पर्य होगा १० करोड़ टन या २॥ अरब मन बारुद के विस्फोट की शक्ति वाले बम निर्माण। शक्ति का जहाँ तक प्रश्न है हिरोशिमा पर गिराया गया वर्तमान एक मेगाटन का भी पाँचवा भाग था, इससे ७८ हजार लोग मरे थे। इसका अर्थ यह हुआ कि रूस यदि १०० मेगाटन का बम बना सका तो वह हिरोशिमा वाले बम से ५०० गुना भयंकर होगा। आज रूस व अमेरिका दोनों २० मेगाटन वाले बम बना चुके हैं। अत: क्या आश्चर्य है कि १०० मेगाटन का बम रूस शीघ्र ही बना ले। अमेरिका का कथन है कि इतना बड़ा बम बनाना कोई उपयोग नहीं रखता। सम्भव है अमेरिका इस ओर अक्षम हो, इसीलिये उसने ऐसा कहा हो।

## प्रक्षेपणास्त्र :—

अक्षमता का जहाँ तक सम्बन्ध है बमों को फेंकने में अमेरिका निश्चय ही रूस से बहुत पीछे है। उद्जन बमों को फेंकने के लिये राकेट या प्रक्षेपणास्त्र की जरूरत है। हिरोशिमा पर बम जहाज से गिराया गया था। वह युग अब बीत चुका। अब राकेट या प्रक्षेपणास्त्र घर बैठे ही हजारों मील दूर किसी भी बम को फेंक सकते हैं। पर आज के इतने शक्तिशाली बम के लिये राकेट भी शक्तिशाली चाहिये। अमेरिका इसमें बहुत पीछे है, वह २० मेगाटन के बम भी नहीं फेंक सकता। उसके बी-५२ बमवर्षक यह काम कर सकता है। पर रूस सरलता से १०० मेगाटन का बम फेंक सकता है। इस युद्ध में यह भी खतरा है कि ये प्रक्षेपतास्त्र अड्डे ही खत्म न हो जायें। रूस अमेरिका के व अमेरिका रूस के अड्डे खत्म करने के यत्न करता। पहले १॥ हजार मील तक की मार वाले राकेट बन पाये थे, फिर ६ हजार मील के। पर आज तो इतनी प्रगति हो गई है कि रूस मास्को से बैठे अमेरिका या अन्य किसी महाद्वीप पर बम फेंक सकता है। मास्को से बटन दबाते ही रूस द्वारा छोड़ा गया प्रक्षेपणस्त्र मिन्टों में न्यूयार्क पहुँच सकता है। मास्को से लन्दन पहुँचने में उसे ४ मिनट लगेंगे। यानी संभलने का मौका नहीं और अचानक पलक मारते समाप्त। इसके विनाश की कल्पना कीजिये। २० मेगाटन का बम विस्फोट पृथ्वी से ८ हजार फीट की ऊँचाई पर किया जाय तो १०० वर्गमील के क्षेत्र में सभी कुछ नष्ट हो जायेगा। व २०० वर्गमील के क्षेत्र में भारी विनाश व १००० वर्ग मील के क्षेत्र में भारी ( आंशिक ) विनाश होगा। कोई भी आधुनिक नगर २० मेगाटन के बम से राख बन जायेगा।

( शेषांश पृष्ठ ३३ पर देखिये )

# भारत में जन-संख्या का आधिक्य

लेखक—पुनमचन्द बोथरा

तृतीय वर्ष, वाणिज्य

भारतवर्ष की वर्तमान जनसंख्या करीब ४५ करोड़ है। परन्तु फिर भी कुछ लोगों के मतानुसार भारत में जन-संख्या का आधिक्य नहीं है, क्योंकि यहाँ जन-संख्या का घनत्व केवल ३१२ व्यक्ति प्रति वर्ग मील है, जबकि हालेण्ड का ८२५.३, बेल्जियम का ७३४.४, जापान का ५७५.४ और इङ्गलेण्ड का ५३७.८ है। इस विचारधारा के समर्थक यह दलील देते हैं कि भारत के प्राकृतिक प्रसाधनों का अभी पूर्णरूपेण उपयोग नहीं हुआ है, अतः जन-संख्या अधिक प्रतीत होती है। यदि हम अपने नैसर्गिक साधनों का पूर्ण उपयोग करके उत्पादन में वृद्धि करें, तो कहीं अधिक जन-संख्या का पालन कर सकते हैं। इसके विपरीत, दूसरी विचारधारा के समर्थक यह कहते हैं कि जन-संख्या के आधिक्य की कोई समस्या न समझना, वास्तव में सत्यता का गला घोंटना है। जहाँ तक पहली दलील का सम्बन्ध है, उत्तरी-पश्चिमी भारत व मध्यवर्ती भारत के राज्यों को छोड़कर भारत के शेष राज्यों में जन-संख्या का घनत्व योरोप के घने आबाद देशों की तुलना में कम नहीं है, जैसे—दिल्ली में ३,०१७ व्यक्ति प्रति वर्ग मील, केरल में १,११५, बंगाल में ८४१, बिहार में ५७२, उत्तर-प्रदेश में ५६२ और पंजाब में ३३८ है। इस द्वितीय विचारधारा के समर्थक निम्न दलीलों के आधार पर ऐसा कहते हैं कि भारत में जन-संख्या का आधिक्य है।

## भारत में जन-संख्या का आधिक्य एवं उसके कारण—

(१) **मालथस के सिद्धान्तानुसार**:—मालथस के जन-संख्या के सिद्धान्तानुसार यदि किसी देश में निवारक प्रतिबन्धों ( जैसे ब्रह्मचर्य पालन, कम आयु में विवाह न करना, गर्भ निरोधक साधनों का प्रयोग, जीवन-स्तर में सुधार, आदि ) का अभाव होता है और इनके स्थान पर प्राकृतिक प्रतिबन्ध ( जैसे बीमारी, बेकारी, भूकम्प इत्यादि ) क्रियाशील होते हैं, तो ऐसा समझा जाता है कि देश में जन-संख्या का आधिक्य है। भारत में निवारक प्रतिबन्धों का अभाव है। छोटी उम्र में विवाह होने के कारण एवं दूषित सिने वातावरण के कारण लोग ब्रह्मचर्य पालन में असमर्थ होते हैं। यहाँ विवाह एक धार्मिक कर्त्तव्य एवं सन्तानोत्पत्ति एक सामाजिक आवश्यकता समझी जाती है। आजकल देश में केवल बाल-विवाह एवं बहु-विवाह का ही प्रश्न नहीं है, वरन् वृद्ध-विवाह का भी प्रचलन हमारे देश का बहुत बड़ा अभिशाप है। फलतः सिद्धान्तानुसार प्राकृतिक प्रतिबन्ध देश में अधिक क्रियाशील रहे हैं,

जैसे—महामारियाँ, दुर्भिक्ष, बाढ़, भूकम्प, दंगे इत्यादि। यहाँ मलेरिया से प्रति वर्ष १५ लाख व्यक्ति मर जाते हैं। सन् १६४३ के बंगाल दुर्भिक्ष में ४० लाख व्यक्तियों की बलि चढ़ी। सन् १६५७ के ग्रीष्मकाल में फ्लू के दानव ने अनेक व्यक्तियों के प्राण लिए। सन् १६५८ में रेल दुर्घटनाओं एवं बाढ़ की आपत्तियों से भी सहस्त्रों व्यक्तियों की जानें चली गई। अतः स्पष्ट है कि निवारक प्रतिबन्धों के अभाव में प्रकृति अपना कार्य तीव्रता से कर रही है। यह जन-संख्या के आधिक्य का प्रत्यक्ष प्रमाण है।

(२) **खाद्य समस्या के आधार पर** :—हमारे देश में जन-संख्या जिस गति से बढ़ी है, भोज्य सामग्री का उत्पादन उस अनुपात में नहीं बढ़ा है। सन् १६३८ में श्री बी० के० बत्तल ने अखिल भारतीय जन-संख्या सम्मेलन के समक्ष अपने अध्यक्षीय भाषण में बताया था कि सन् १६१४ और सन् १६४० के बीच की अवधि में भारत में जन-संख्या की वृद्धि १% हुई, परन्तु भोज्य सामग्री में वृद्धि केवल ०.६५% हुई। द्वितीय महायुद्ध के उपरान्त हमारी खाद्य समस्या ने एक उग्र रूप धारण कर लिया। देश के विभाजन ने कटे पर नमक छिड़कने का कार्य किया। बंटवारे के परिणाम स्वरूप यद्यपि भारत को कुल क्षेत्रफल का ७७% भाग मिला, किन्तु जन-संख्या ८१% मिली। भारत से पाकिस्तान में केवल ७५ लाख लोग गये, किन्तु वहाँ से हमारे देश में १ करोड़ से भी अधिक व्यक्ति आये और अब भी प्रत्येक वर्ष में लाखों लोग अवैध रूप से देश में आ रहे हैं। राष्ट्रीय योजना समिति सन् १६४७, पंच-वर्षीय योजना आयोग सन् १६५३ एवं खाद्य जाँच समिति सन् १६५७ की रिपोर्टों के अनुसार भी इसी मत की पुष्टि होती है कि जन-संख्या की वृद्धि के अनुपात में खाद्यान्न उत्पादन में वृद्धि नहीं हो रही है।

(३) **वृद्धि की अत्यधिक गति** :—निम्न आँकड़ों से स्पष्ट है कि देश में जन-संख्या बड़ी तेजी से बढ़ रही है :—सन् १६११—२५२.३ मिलियन, सन् १६३१—२७६.२ मिलियन, सन् १६५१—३६१.२ मिलियन सन् १६५८ में ३६६.६ मिलियन, सन् १६६१ में ४३६.४ मिलियन। और अभी करीब ४५० मिलियन का अनुमान है। परन्तु जहाँ जन-संख्या में वृद्धि हो रही है, वहाँ प्रति व्यक्ति बोई गई भूमि निरन्तर घटती जा रही है। यही नहीं, हमारे देश में गेहूँ और चावल उतनी तेजी से नहीं बढ़ रहा है, जितनी तेजी से अन्य मोटे अनाजों का उत्पादन। खाद्य सामग्री के अतिरिक्त हमारे देश में चीनी, सब्जी, दूध इत्यादि का उपभोग भी निरन्तर कम होता जा रहा है।

(४) **बेकारी की समस्या** :—यदि जन-संख्या अनुकूलतम बिन्दु से कम होती, तो बेकारी की समस्या इतनी भीषण न होती, जितनी कि आज है। योजना आयोग ने भी इस बात को स्वीकार किया है कि शिक्षित एवं अशिक्षित दोनों ही वर्गों में बेकारी बढ़ रही है और समस्या इतनी विशाल है कि इसको थोड़े समय में हल नहीं किया जा सकता, क्योंकि इसका सम्बन्ध जन-संख्या के आधिक्य से है।

(५) **प्रोफेसर कैनन का अनुकूलतम जन-संख्या का सिद्धान्त** :—यदि देश की जन-संख्या अनुकूलतम जन-संख्या से अधिक है, तो जन-संख्या की अत्यधिक वृद्धि के साथ प्रति व्यक्ति आय में उसी अनुपात में वृद्धि न होगी, जैसा कि भारत में घटित हो रहा है, अतः कैनन के सिद्धान्तानुसार भी हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि हमारे देश में अति जन-संख्या की समस्या विद्यमान है।

## जन-संख्या की वृद्धि को रोकने की आवश्यकता—

यदि उपरोक्त लिखे मुताबिक भारत की जन-संख्या में

निरन्तर वृद्धि इतनी तेजी से होती रहेगी, तो कुछ ही सालों में भारत के लिये यह एक बहुत ही गम्भीर और भयंकर समस्या के रूप में होगी। बढ़ती हुई जन-संख्या को रोकने की आवश्यकता इसलिये उत्पन्न होती है कि हमारा उपभोग स्तर बहुत नीचा है, जिसे ऊपर उठाने की विशेष आवश्यकता है। जब तक हम इस अनावश्यक वृद्धि को न रोकेंगे, तब तक हमारी प्रति व्यक्ति आय नहीं बढ़ सकती।

## कैसे रोका जाय ?

(१) शिक्षा का प्रचार :—प्रोफेसर महालानोबीस ने अभी अपने अनुसन्धान में यह बताया है कि जिन परिवारों का प्रति व्यक्ति व्यय बढ़ता है, उनमें कम बच्चे होते हैं। दूसरे शब्दों में, उच्च जीवन स्तर होने पर जन-संख्या में कमी होने की संम्भावना है। शिक्षित लोग प्रायः गृहस्थी का भार उस समय तक नहीं उठाना चाहते जब तक कि उनमें स्वंय अपने पैरों पर खड़े होने की सामर्थ्य न हो। "मोटरकार अथवा बच्चे" में वे बहुधा प्रथम वस्तु को ही प्राथमिकता देते हैं।

(२) आत्म-संयम :—स्टेट सेन्सस कमिश्नर ने यह सुझाव दिया है कि स्त्रियों का विवाह २० वर्ष से पहले नहीं होना चाहिए। जब तक कि किसी में अपने पैरों पर खड़े होने की सामर्थ्य न हो तब तक उसको विवाह न करना चाहिए और यदि विवाह करें भी तो आत्म-संयम द्वारा सन्तानोत्पत्ति से दूर रहना चाहिये।

(३) स्वास्थ्य सम्बन्धी समस्याओं को सुलझाना:—विभिन्न रोगों के निवारणार्थ वहाँ अस्पतालों एवं प्रसुति-गृहों की स्थापना होनी चाहिए। देश में सफाई का भी उत्तम प्रबन्ध होना चाहिए। यह भी आवश्यक है कि लोगों को अधिक मात्रा में संतुलित भोजन दिया जाय एवं हमारे उपभोग के पदार्थ पौष्टिक हों।

(४) औद्योगी करण :—बड़े पैमाने के उद्योगों की प्रगति के साथ-साथ लघु एवं कुटीर उद्योगों की उन्नति करना नितान्त आवश्यक है, जिससे कि पूर्ण रोजगार सम्भव हो सके। औद्योगीकरण से राष्ट्रीय आय में वृद्धि होगी, जीवन-स्तर ऊँचा होगा एवं प्रजनन की दर में ह्रास होगा। योजना आयोग का मत है कि जबसे द्वितीय पंच-वर्षीय योजना, जिसका प्रमुख ध्येय शीघ्र औद्योगी करण करना है, प्रारम्भ हुई है, तब से जन-संख्या का भार कुछ कम प्रतीत होता है।

(५) कृषि में सुधार :—हमारे देश के ७६% लोग कृषि पर निर्भर हैं, किन्तु भूमि की अनार्थिक इकाई और कृषि के अवैज्ञानिक तरीकों के कारण प्रति एकड़ उत्पादन बहुत कम है। कृषि योग्य क्षेत्र को बढ़ाकर एवं कृषि कला में उन्नति द्वारा कृषि उपज को बढ़ाया जा सकता है।

(६) अन्तर्राज्यीय प्रवास :—जन-संख्या की समस्या को हल करने के लिए बंगाल, केरल, उत्तर-प्रदेश आदि अधिक घनत्व वाले राज्यों से राजस्थान, असम, उड़ीसा आदि कम घनत्व वाले राज्यों में लोगों के प्रवास का भी सुझाव दिया जा सकता है। कम घनत्व वाले क्षेत्रों में यदि हमारी सरकार रोजगार के विभिन्न साधन उत्पन्न कर दे, तो आर्थिक आकर्षण से वहाँ जन-संख्या का प्रवास हो सकता है।

(७) अन्तर्राष्ट्रीय प्रवास :—इसी प्रकार देश के बाहर विदेशों में भी जाकर हम जनाधिक्य की समस्या को सुलझा सकते हैं, किन्तु इसके लिए यह आवश्यक है कि विदेशों में भारतीयों के प्रवास पर जो कड़े प्रतिबन्ध लगे हुए हैं उनकी शिथिलता के लिए हमारी सरकार आवाज उठाए।

(८) कृत्रिम साधनों का उपयोग —पाश्चात्य देशों

में इन साधनों के उपयोग का बड़ा बोलबाला है, किन्तु भारतवर्ष में लोगों की अशिक्षा, अज्ञानता एवं कठिवादिता उनकी लोकप्रियता में बाधक हो रही है। कुछ लोगों के विचारानुसार उनका उपयोग भी अनुचित है, क्यों कि यदि इनके प्रयोग पर उचित नियन्त्रण न रखा जाये, तो जनता में अनैतिकता फैलने का डर है। दूसरे इनका प्रयोग अप्राकृतिक भी बताया जाता है। जहाँ तक प्रथम आरोप का सम्बन्ध है, उन साधनों के खुले प्रयोग की नीति तो देश के लिए अहितकर ही होगी, किन्तु राजकीय संस्थाओं के नियन्त्रण में केवल अधिकृत व्यक्तियों को इनके प्रयोग के सम्बन्ध में यदि उचित परामर्श देना आरम्भ कर दिया जाय, तो लाभ हो सकता है। दूसरा आरोप है कि उनका उपयोग अप्राकृतिक है, जो निराधार प्रतीत होता है। यदि हमें प्राकृतिक के अनुसार ही चलना है, तब तो गर्मीयों में वस्त्र न पहन कर नग्न रहना चाहिए, इसी प्रकार दवइयों का प्रयोग भी अप्राकृतिक है, परन्तु वर्तमान युग में हमारी सभ्यता को हल करने के लिए कृत्रिम साधनों का प्रयोग अनुचित नहीं कहा जा सकता। पंच-वर्षीय योजना आयोग ने भी कृत्रिम साधनों के प्रयोग सम्बन्धी सूचना एवं प्रचार करने वाली अनेक संस्थाओं की सहायता देने का समर्थन किया है।

(६) **परिवारिक नियोजन** :—इसके अन्तर्गत "काम-शिक्षा", विवाह सम्बन्धी परामर्श, विवाह स्वास्थ्य शिक्षा, बालक होने की अवधि का निश्चय करना और परिवार के बजट पर परामर्श देना सम्मिलित है। यदि लड़कियों का विवाह १४ वर्ष की अवस्था में न करके २० वर्ष की आयु पर किया जाये, तो १४ से २० वर्ष तक होने वाली सन्तान न हो सकेगी। इसका एक सुन्दर प्रभाव यह भी होगा कि कच्ची आयु में गर्भ धारण करने से स्वास्थ्य पर जो बुरा प्रभाव पड़ता है वह न पड़ेगा। इस प्रकार परिवार नियोजन से भी भारत की जन-संख्या पर काफी अच्छा प्रभाव पड़ सकता है।

अन्त में हम एक बार फिर न भूलें कि भारत की वर्तमान जन-संख्या ४५ करोड़ है और दुनियां की ३ अरब से ऊपर है। और हर वर्ष दुनियां में ५ करोड़ जन-संख्या की वृद्धि होती है। भारत में भी प्रत्येक वर्ष १ करोड़ के करीब जनसंख्या बढ़ती है। यदि इस ऊँची दर से बढ़ती हुई जन-संख्या को किसी भी उपाय से न रोका गया तो भय है कि कुछ ही सालों में कहीं यह समस्या सिर्फ भारत की न रहकर दुनियां की भी एक गम्भीर एवं सोचनीय समस्या बन जाएगी जिसका सुलझना बाद में कठिन होगा।



# ज रा हँ स भी लें

संकलन

● डाईरेक्टर :—( एक लड़की से ) –तुम अपना पता छोड़ जाओ। मैं तुम्हें अपने चित्र में बुढ़िया का पार्ट करने के लिए बुला लूंगा।

लड़की :—बुढ़िया का पार्ट? मैं तो अभी जवान हूँ।

डाईरेक्टर :—पर मैं इतनी जल्दी तुम्हें बुला ही कहाँ रहा हूँ।

●

● पुस्तक विक्रेता :—"इस अकेली किताब से तुम्हारा आधा काम हो जायगा।

छात्र :—अच्छा! फिर तो मुझे इसकी दो प्रतियाँ दे दीजिये।

●

● पहला :—तुम्हे नौकरी से जवाब मिल गया?

दूसरा :—हाँ

पहला :—क्या कारण था?

दूसरा :—मेल नहीं हुआ।

पहला :—किसमें—तुममें और मालिक में?

दूसरा "नहीं, केश बुक और केश में।

●

● पिता :—तुम्हारी पाठशाला से पत्र आया है कि बीस विद्यार्थीयों में तुम अन्तिम आये। यह तो शर्म की बात है।

पुत्र :—पिताजी शुक्र मनाइये कि कक्षा में बीस विद्यार्थी है। अगर अधिक विद्यार्थी होते तो कितने शर्म की बात होती।

● एक :—( झगड़ते हुए ) मैं कहता हूँ संसार में मूर्खों की कमी नहीं।

दूसरा :—जनाब आपके रहते हुए भला कैसे हो सकती है।

●

● राम :—जी हाँ शर्मा जी का देहान्त हो गया। उनके पास जो था सब अनाथाश्रम को प्रदान कर गये।

कृष्ण :—धन्य है ऐसे लोक सेवी को। क्या दिया उन्होंने अनाथाश्रम को।

राम :—अपने चार पुत्रों को।

●

● पत्रप्रतिनिधि :—( एक बूढ़े आदमी से इन्टरव्यु लेते हुए) - आपकी उम्र इतनी लम्बी कैसे हो गई ?

बूढ़ा :—क्योंकि मैं आपसे बहुत पहले जन्मा था।

●

● हरी :—डाक्टर साहब मुझे सोते समय इतने जोर के खर्राटे आते हैं कि कभी कभी तो मैं अपने आप जग जाता हूँ।

डाक्टर :—तो मैं सलाह देता हूँ कि तुम दुसरे कमरे में सोया करो।

●

---

# विज्ञान और इसकी पहुँच

यह तो रूस और अमेरिका की ही स्थिति है। इंग्लैंड ने यद्यपि परीक्षणों से पृथक रहने की घोषणा की पर प्रकाश में इतनी उप-हासास्पद है कि विश्व के वयोवृद्ध मनीषी रसेल को गत १२ सितम्बर को उसके देश में इसीलिये दंडित किया गया कि उन्होंने परमाणु परीक्षणों के विरुद्ध आवाज बुलन्द की थी।

अन्ततः एक प्रश्न उठता है कि इस दौड़ का अन्त कहा होगा। पहले हिरोशिमा, नागासाकी पर अणु बम गिराये गये, इसके बाद अणु और परमाणु बमों से भी भयंकर उद्जन बम बने और अब न्यूट्रन बम की कल्पना है। पर उनकी इस कल्पना-परिकल्पना का शिकार वही निरीह मानव प्राणी है जिसकी जाति के वे स्वयं भी प्रतिनिधि हैं। क्या वे दौड़ के लिये रुककर इस पर विचार करेंगें ?

---

महाविद्यालय के रचना प्रतियोगिता ( १९६१-६२ ) में प्रथम स्थान प्राप्त।



"हम क्या कहे अहबाब, क्या कारेनुमाया कर गये
बी० ए० किया, नोकर हुए, पेन्सन मिली फिर मर गये"—अकबर इलाहाबादी

दिल ही तो है न ईंट पत्थर, दर्द से भर न आये क्यों
रोयेंगे हजार बार कोई हमें सताये क्यों।

"हम ऐसी कुल किताबें काबिले-जब्ती समझते हैं
कि जिसको पढ़के, लड़के बाप को खब्ती समझते हैं।"—अकबर इलाहाबादी

सैर कर दुनियाँ की गाफिल, जिन्दगानी फिर कहाँ?
जिन्दगी गर कुछ नहीं तो, नौजवानी फिर कहाँ?

# शायरों की छाँव में

**संकलन**

"हमको जिसका गम है
उसको कुछ हमारा गम नहीं"
यह मुसीबत उम्र भर
रोने को भी कुछ कम नहीं"

"तुम्हे गैरों से कब फुर्सत
हम अपने गम से कब खाली
चलो बस हो चुका मिलन
न हम खाली न तुम खाली—"

तू मेरी जिन्दगी से ही कतरा के चल दिया
तुझे तो मेरी मौत पे भी इख्तियार था—नदीम कासिमी

समझते तो क्या थे मगर सुनते थे तरानए-दर्द,
समझ में आने लगा जब तो फिर सुना न गया—यगाना

झपकी जरा जो आँखें जवानी गुजर गई
बदली की छाँव थी, इधर आई उधर गई—असर

कहते हैं कि उमेद पर जीते हैं लोग
हमको जीने की भी उमेद नहीं—गालिब

दरिया को अपनी मौज की तुलयानियों से काम
किश्ती किसी की पार हो या दरमियां रहे"—हाली

# "राष्ट्र भाषा हिन्दी व इसका प्रसार

लेखक—श्री मोहन मिश्रा

यह सर्व विदित है कि आज हमारा देश भाषा रूपी जिन विषम परिस्थितियों से होकर गुजर रहा है उसे दृष्टिगत रखते हुये, राष्ट्र की मर्यादा, सुरक्षा एवं एकता हेतु राष्ट्र भाषा हिन्दी का प्रचार व प्रसार का दायित्वपूर्ण भार हम भारतीयों के सबल कन्धे पर ही निर्भर है। अगर उन परिस्थितियों का सामना विवेक-पूर्ण ढंग से स्वदेश भक्ति की भावनाओं का समावेश नहीं किया गया तो, देश की स्वतन्त्रता जो हमारे असंख्य बलिदानों के द्वारा प्राप्त हुयी है वह हमारी राष्ट्रीय एकता एवं सौहार्द के अभाव में अधूरी ही रह जायेगी। राष्ट्रभाषा की अपेक्षा करना राष्ट्र के सम्मान और गौरव को विश्व की दृष्टि में हेय दिखाना है। जिस राष्ट्र की अपनी राष्ट्रभाषा नहीं है वह राष्ट्र संसार में निन्दनीय और गूँगा है। और जिस राष्ट्र को अपने साहित्य पर गरिमा नहीं वह राष्ट्र मूर्दा है। जो राष्ट्र दूसरों के साहित्य का सहारा उपलब्ध कर जीते हैं वह तो स्वतन्त्र होकर भी बन्दी है। उसके लिये स्वतन्त्रता केवल कहने और दिखाने के लिये ही प्राप्त होती है। आज विभिन्न राजनीतिक दलों की ओर से जनता को दिग्भ्रमित करने की जो असफल प्रयासें हो रही हैं उसका परिणाम स्पष्ट है। राजनीतिक वादों के चक्कर में पड़कर सम्पूर्ण राष्ट्र, विघटित हो रहा है। भारत की एकता मूलतः धर्म और संस्कृति पर ही आधारित है। इसलिये हमें सर्व प्रथम अपनी स्वतन्त्रता की रक्षा के लिये एकता बनाये रखने का प्रबल प्रयत्न करना है। जिससे सम्पूर्ण देश एकता के सूत्र में आवद्ध हो सके। इसके लिये एकमात्र उपाय यही है कि राष्ट्रभाषा "हिन्दी" रूपी वह वृक्ष के नीचे सभी देश वासी एकत्र होकर स्वदेश के गौरव, एवं एकता को बल प्रदान करें। भारत चिरकाल से ही धर्म प्रधान देश रहा है भारतीय संस्कृति की विश्व में कोई मिशाल नहीं इसपर दो मत हो ही नहीं सकते। समग्र राष्ट्र सदीयों से धर्म के कारण एक सूत्र में आवद्ध रहा है, आज भी है और भविष्य में भी रहेगा। क्योंकि यह धर्म परायण देश जो ठहरा ? उदाहरण के लिये नदियों तीर्थ स्थानों एवं धार्मिक क्रियाओं से सम्पूर्ण राष्ट्र की भावनायें प्रायः एक सी रही है। आज अधा-र्मिकता और अनास्था के कारण एकता का वह मूल स्रोत नष्ट हो रहा है। अगर भारत की एकता को

अटल बनाये रखना है तो धर्म और संस्कृति की इस मूल भावना को बनाये रखना अनिवार्य है। विदेशी धर्म व संस्कृति के प्रति जो लोग आस्थावान हैं वे, राष्ट्र की एकता स्वतन्त्रता एवं गौरव की रक्षा नहीं कर सकते। हाँ! वे इतना अवश्य कर सकते हैं कि हम भारतीयों पर अदनो डेढ़ चावल की खिचड़ी अलग अलग पकाने का भार लदवा दें। तब तो वैसे समय में अपनी अपनी डफली अपना अपना राग सबकेसब अलापने लगेंगे। जैसे कि वर्तमान में राष्ट्र के व्यापक हित पर ध्यान न देकर क्षेम और वर्ग विशेष के हितों पर अधिक ध्यान देने की प्रवृत्ति चल पड़ी है। इसीलिये तो प्रत्येक भाषा को राष्ट्र-भाषा बनाने की माँग की जाने लगी है। इससे राष्ट्र की एकता को बहुत ही गहरा धक्का लग रहा है। इसके अलावा धार्मिक और क्षेत्रिय भावनाओं को उभाड़ कर कुछ विदेशी शक्तियाँ भी राष्ट्र की एकता को नष्ट करने में संलग्न हैं। अब तो प्रत्येक भारतवासी को अपने सौभाग्य के लिये कुछ न कुछ निर्णय करना अनिवार्य हो रहा है। एक तरफ शत्रु-वर्ग हमें ललकार रहे हैं तो दूसरी ओर हम भारतीय भाषा-सीमा जाति एवं सम्प्रदाय इत्यादि के छोटे २ झगड़ों में उलझकर अपनी शक्ति का दुरुपयोग कर रहे हैं। आज की समस्या राष्ट्र भाषा सम्बन्धी है। परन्तु वह हल हो किस तरह से यह प्रश्न उठ खड़ा हो रहा है।। एक तरफ राष्ट्र भाषा का प्रचार व प्रसार चल रहा है तो उसी तरफ कुछ व्यक्ति इसके महत्व को न जानने वाले विरोधियों के साथ होकर अपनी अंग्रेजी भक्ति का परिचय दे रहेहैं। जो सज्जन राष्ट्र भाषा के खिलाफ आवाज उठा रहे हैं वे सज्जन हैं औरङ्ग प्रभुओं के सेवक अंग्रेजी के उपासक। वे हैं कैसे? ठीक उसी तरह जिस तरह बन्दरी अपने मरे हुए बच्चे को गोद में चिपकाये रहती है उसी तरह वे अंग्रेजी से चिपके हुए हैं। क्योंकि इनकी दृष्टि में भारतीय भाषाओं का कोई स्थान है ही नहीं। स्वर्गीय भारतेन्दु जी ने ठीक ही कहा है "निज भाषा उन्नति अहै, सब उन्नति को मूल॥ बिन निज भाषा ज्ञान के मिटत न हिय के शूल॥" हमारा देश संसार में विचित्र है। जिसने अपनी मातृभाषा से बढ़कर विदेशी भाषा का आदर करना सीखा है। वाह रे स्वतन्त्र देश के नागरिक कहाने वालों तुम्हारा भी जवाब नहीं। हिन्दी तो हिन्दी ही है साथ साथ भारतीय भाषाओं की जननी संस्कृत भाषा को भी भूलते जा रहे हैं।

हिन्दी को राष्ट्र भाषा का स्थान संविधान द्वारा प्राप्त हुए आज कई वर्ष बीत गये परन्तु खेद है कि अब भी राष्ट्र भाषा को उचित स्थान दिलाने में सरकारी व गैर सरकारी सबके सब जिन्हें हम राष्ट्र के कर्णधार समझते हैं, अपेक्षा करते आ रहे हैं। हिन्दी से ऐसा दुराव क्यों? क्या हिन्दी मात्र हिन्दी वालों की भाषा है? क्या ऐसा सोचना संकिर्णता का प्रतीक नहीं है। जिस दिन से हिन्दी भारत की राष्ट्र भाषा घोषित हुयी उसी दिन से वह हम भारतीयों की वाणी बन गयी। वैसे तो इस अढ़ाई अच्छर का सम्बन्ध हम भारतीयों का पुरातन है। इसी के सहारे हमारे पूर्व पुरुषों ने पूर्व से पश्चिम उत्तर से दक्षिण तक भारतीय संस्कृति का प्रसार एवं विकास किया। संतों द्वारा हिन्दी के प्रचार एवं प्रसार में जो सहायता मिली है उसी का यह फल है कि हिन्दी आज विश्व के कोने २ में बिजली की तरह चमकती हुयी तितली जैसी रंग

विरंगी रूप धारण कर मानवता की अमर बेलि को अपनी कामना प्रदान कर रही है। वह सबको मेल मिलाप और शान्ति का पाठ पढ़ा रही है। अब हमें ठंडे हृदय से सोचना है कि क्या हिन्दी दुर्बल है? नहीं! नहीं! नहीं! हिन्दी तो अपनी त्रयोदश बहनों के सहयोग एवं सहारे से इतनी सक्षम है कि विश्व की अन्य भाषाओं के साथ आदान प्रदान कर भूले भटकों को सन्मार्ग पर लाये। विश्व में अंग्रेजी के बाद हिन्दी का ही स्थान है। हम भारतवासी वर्तमान में ऐसे अपनी संस्कृति से गुमराह हो बैठे हैं जैसे कि मान सिंह वीर पुरुष होकर ज्ञान रखते हुए भी कर्तव्य विमुख हो गये थे। भगवान हमारे सोये हुए भाइयों को सुबुद्धि देवें जिससे वे गुमराह होने से बच जाते और अपनी संस्कृति की लाज को ध्यान में रखकर स्वदेश कल्याण के लिये रचनात्मक कार्य में जुट जायें, जैसे भारत के स्वतंत्रता संग्राम में थे।

## राष्ट्रभाषा के पद पर

### हिन्दी ही क्यों?

जिस प्रकार मनुष्य के शरीर का निर्माण पंच-तत्वों से होता है उसी प्रकार एक राष्ट्र को राष्ट्र का वैभव शाली राष्ट्र का स्वयं सिद्ध राष्ट्र का रूप या नाम अथवा मान्यता देने के लिये, मानव शरीर के पंचतत्वों के समान ही, पंचतत्व की आवश्यकता होती है। ये पंच—तत्व कौन-कौन से हैं? यह जानना प्रत्येक उन लोगों को आवश्यक है जो अपने देश को 'राष्ट्र' का रूप देना चाहते हैं! ये पंच तत्व बनाये नहीं जाते, बनते हैं, प्रकृति और समाज के सहयोग से।

किसी देश को 'राष्ट्र' कहने से यह देखना आवश्यक है कि उक्त देश का एक पुरातन निश्चित भूखण्ड है क्या? उस देश का पुरातन निश्चित संस्कृति है क्या? उपासना विधि भिन्न-भिन्न होते हुये भी विश्वास केन्द्र एवं धर्म एक है क्या? भिन्न २ वेष भूषा, वर्ग भेद होते हुये भी एक सामाजिक रूप में गठित है क्या? और इसी प्रकार यह कि भिन्न-भिन्न बोलने की शैली होते हुये भी उक्त देश के वासियों का कोई अन्तर्देशीय भाषा निश्चित है क्या? और इन पंच तत्वों में एक रूपता है क्या। इसका ध्यान रखना अनिवार्य है। अगर ये वस्तु और अनुरूपता नहीं हैं तो वह देश कदापि 'राष्ट्र' के श्रेणी में नहीं आ सकता। इससे भिन्न रूप के देश को राष्ट्र' शब्द की सार्थकता का दुरुपयोग अथवा अपमान है।

उपर्युक्त दृष्टि से विश्व में अगर राष्ट्र कहाने का अधिकारी कोई देश हो सकता है तो वह हमारा "हिन्दूस्थान" विश्व में कोई ऐसा देश नहीं जो भारत के समान 'राष्ट्र' के चिन्हों से विभूषित हो। हमारे पड़ोसी पाकिस्तान को लीजिये, देश का नाम पाकिस्तान, बसने वाले मुसलमान, धर्म इस्लाम, संस्कृति वेष भूषा का कोई ठीक नहीं और भाषा उर्दू कितनी असमानता है क्या इसे राष्ट्र कह सकते हैं? इसी प्रकार चीन को लें देश चीन, रहने वाले चीनी, धर्म बौद्ध...... मानो इस देश में भी वे पंच तत्व एक रूपता लिये हुए नहीं है। पर हमारा हिन्दूस्थान—देश हिन्दूस्थान, बसने वाले 'हिन्दू' संस्कृति 'हिन्दू'; धर्म 'हिन्दू' और भाषा मीठी और सरल 'हिन्दी'। कितनी एक रूपता है यह भारत का भारत वासियों का अहोभाग्य है।

खेद का विषय है कि लोग स्वतन्त्र भारत के नागरिक होकर विचारों से परतन्त्र बने हैं। मैं समस्त भारतीयों से अनुरोध करता हूँ कि यह समय हाथ पर हाथ रख कर बैठने का नहीं जब कि हमारे चारों ओर विपदाओं के बादल मँडरा रहे हैं। इस समय आपका कर्त्तव्य क्या होना चाहिये ? प्यारे भाईयों समय रहते हुए सम्भल जाओ और पृथ्वी में ख्याति प्राप्त अपनी प्यारी संस्कृति रक्षा के लिये कमर कस कर मैदान में उतर आओ। क्यों कि भारत वर्ष की रक्षा का भार हमारे सबल कन्धों पर ही निर्भय होकर 'पूज्य बापू' ने सौंपा था। इसलिये अब सभ्य समाज समय की चुनौती को स्वीकार करें। अपने रचनात्मक कार्यों से जन जीवन को सुखी एवं सरल बनाते हुये राष्ट्र भाषा एवं राष्ट्र की रक्षा के निमीत्त कटिबद्ध रहें।"

मैं राष्ट्र भाषा समस्याओं को सुलझाने के लिये अपना मत प्रकट करना अनिवार्य समझता हूँ। सर्व प्रथम तो एकता पर ध्यान देना आवश्यक है। क्यों कि राष्ट्रिय एकता के लिए राष्ट्र भाषा का होना आवश्यक है। वह भाषा हिन्दी ही हो सकती है। हिन्दी के माध्यम से देश की अधिकांश जनता को एकता के रूप में आवद्ध किया जा सकता है। क्षेत्रीय भाषायें भी अपनी उन्नति के साथ ही साथ इस कार्य में सहायक बन सकती हैं। अब मैं हिन्दी के हिमायतीयों का ध्यान पद्म विभूषण आचार्य श्री शिवपूजन सहाय जी के शब्दों की ओर आकर्षित करना चाहता हूँ जिसे उन्होंने १८ मई सोमवार को राजेन्द्र पुस्तकालय छपरा के २२ वें वार्षिकोत्सव में सभापति पद से कहा है।

"हिन्दी के हिमायती स्पष्ट और निर्भिक बनें। क्योंकि अब विदेशी सरकार नहीं बल्कि अपनी सरकार है।" पुनः उन्होंने सरकारी अधिकारियों के उस नीति की निन्दा की जो हिन्दी को बढ़ावा देने के प्रश्न को टालते जा रहे हैं। आदरणीय सहायजी ने उन लोगों के उस कथन को गलत और निन्दनीय बताया जो कहते हैं कि "हिन्दी इस योग्य नहीं जिससे राजकीय कार्य चल सके।" सचमुच यह एक निन्दनीय बात है। हिन्दी के इस दोष को दूर करना प्रत्येक भारत बासी का कर्त्तव्य है।

आज देश के कोने कोने में राष्ट्र भाषा हिन्दी की प्रचार संस्थायें चल रही हैं। कितनी जगहों में अहिन्दी भाषा भाषी ही इन संस्थाओं के संचालक और परीक्षक । सरकार को इन संस्थाओं में काम करने वालों को उत्साहित करने के लिये कोई ठोस कदम उठाना चाहिये। संस्थाओं को आर्थिक सहयोग देकर उनके परीक्षा शुल्क एवं पाठ्य पुस्तकों के मूल्य में इतनी कमी लानी चाहिये कि गरीब से गरीब एवं अमीर से अमीर इन संस्थाओं के माध्यम से हिन्दी को सीख सकें और राष्ट्र की सेवा में अग्रसर हों। देश में आज ऐसी पन्द्रह संस्थायें हिन्दी प्रसार एवं प्रचार में संलग्न है, इनका यह प्रयास प्रशंसनीय है। सरकार ने इन संस्थाओं को मान्यता भी दिया। परन्तु क्यासरकार का कर्त्तव्यमान्यता देने के पश्चात समाप्त हो गया ? नहीं सरकार को यह अवलोकन करना होगा कि इन पन्द्रहों संस्थाओं में एक दूसरे से भिन्नता क्यों हैं ? किसी का शुल्क कुछ किसी का कुछ। किसी संस्था की पाठ्य पुस्तकें सस्ती किसी की मँहगी। ऐसा उचित नहीं है सरकार को ध्यान देना होगा। पाठ्यक्रम निश्चित करना एवं परीक्षा शुल्कों में समानता लाना आवश्यक है। संस्थाओं को भी

इस कार्य में योग देना पड़ेगा। संस्थाओं के कर्ता-धर्ता बन्धुओं को चाहिये कि वे अपनी संस्था को मात्र धन कमाने के उद्देश्य से न चलायें।

अब समय आ गया है। समय किसी की प्रतिक्षा नहीं करता। हम भारतीयों को चाहिये कि श्री शिवपूजन सहाय के शब्दों में "हमें वह शक्ति पैदा करनी चाहिये कि हम सरकार को झुका दें और हिन्दी को इस योग्य बना दें कि राज्य काज से लेकर अन्तर्राष्ट्रीय जगत के भी सभी काम हिन्दी में हो सकें।" ऐसा तभी सम्भव है जब हम निस्वार्थ भाव से हिन्दी की सेवा उसका प्रचार एवं प्रसार करें। देश के कर्णधारों को भी यह चाहिये कि वे हिन्दी को अपने उच्च पद पर जाने से न रोकें। अपने ही देश में अपनी भाषा का जो अपमान किया जा रहा है या हो रहा है असह्य है। "सन्मार्ग" में यह पढ़कर हिन्दी परिवार को कितना हार्दिक कष्ट हुआ होगा कि "मद्रास में हिन्दी में छपे गजट को लोगों ने जला दिया।"

जब तक भारतवर्ष में हिन्दी का ऐसा अपमान चलता रहेगा तब तक इस भूमि की उन्नति सम्भव नहीं। देश की उन्नति एकता एवं समृद्धि के लिये किया गया प्रत्येक प्रयत्न असफल सिद्ध होगा। क्योंकि हिन्दी भाषा भारती की अपनी वाणी है उनकी वाणी को प्रचारित एवं प्रसारित न होने देना अन्याय है। हिन्दी का सम्मान भारत का सम्मान है भारत के कोटि कोटि लोगों के भावनाओं का आदर एवं प्यार है। अगर हिन्दी को राष्ट्र भाषा के रूप में स्वीकार नहीं किया गया तो सम्पूर्ण देश खण्ड खण्ड हो जायेगा। अब भी समय है भारत के विनाश को रोकलो, भारतीयों भारत के राष्ट्र नायकों!

जय हिन्दी

# मुझे भी कुछ कहना है

● सम्पादकी

महाविद्यालय का छठा पुष्प आपके हाथों में समर्पित करते मुझे बड़ा हर्ष हो रहा है। साथ ही सा मुझे दुःख भी है कि मैं जैसा चाहा था वैसा करने में सफल न हो सका। आप लोग लेखों के बारे नुक्ताचीनी करेंगे—आप लोग शायद यह भी कहना चाहेंगे कि लेख उतने ठीक नहीं। तो बन्धुवर आ लोग खुद ही सोचें कि अगर सम्पादक के हाथ में पुरे लेख भी न आये तो वह सम्पादन क्या करेगा—अग आपलोग सम्पादक को लेख आदि देकर सहयोग नहीं करते तो आप ही सोचिए सम्पादक इस हालत में अपने जिम्मेदारी कहां तक उचित रूप से वहन कर सकता है।

बन्धु! छठे वर्ष का छठा पुष्प आपके कर-कमलों में है। पत्रिका के सम्पादन में जाने या अनजाने में भूलें रह सकती हैं। इसका कारण है उपदेष्टा का अभाव। पाठक वर्ग से नम्र निवेदन है कि वे उन्हें सरल भाव से ले। पत्रिका का कलेवर आगे से बढ़ाया है। अच्छे लेख आदि के अभाव में भी आप लोगों को अच्छी अच्छी सामग्री देने का प्रयत्न भी किया हूँ। इसमें मैं कहां तक सफल हो सका हूँ वह तो आप लोग ही जानें।

मुझे आपलोगों ने सम्पादक चुनकर सन्मानित किया एवं आप लोगों की सेवा करने का जो अवसर दिया उसके लिए मैं आभारी हूँ। मैं छात्र बन्धुओं से अनुरोध करूँगा कि जैसे सम्पादक का मान बढ़ाते हैं ठीक उसी प्रकार, सम्पादक को इस विभाग को जिन्दा रखने के लिए कुछ न कुछ लेखन सामग्री अवश्य देवें। आपकी लेखनी इस विभाग व सम्पादक को काफी मदद कर सकती है।

महाविद्यालय में हिन्दी भाषा भाषी छात्रों की वृद्धि पर मुझे हर्ष है' किन्तु बड़ा दुःख का विषय, उनका कालेज के उत्सवों में सम्मिलित न होना एव भाग न लेने का है। इतना सुयोग मिलने पर भी आप लोग फायदा क्यों नहीं उठा रहे हैं, मैं कह नहीं सकता।

हमारे छात्र बन्धुओं को हिन्दी प्रोफेसर न होने की वजह व पुस्तकालय में हिन्दी पुस्तक, पत्र-पत्रिकाओं का अभाव होने की वजह काफी परेशानी उठानी पड़ती है। इसके लिए मैं नव-निर्वाचित संघ के सदस्य एवं प्रबन्धकर्ता समिति से इन कठिनाइयों को दूर करने के लिए अनुरोध करता हूँ।

अन्त में अपने साथी सम्पादक को धन्यवाद देता हूँ जिन्होंने समय पर थोड़ी बहुत सहायता दी है। मैं उन सभी सज्जनों को भी धन्यवाद देता हूँ जिन्होने मुझे लेखन सामग्री देकर सहयोग दिया है। साथ ही साथ मैं अपने सहपाठियों का भी आभारी हूँ जो मुझे सम्पादन के कार्य में काफी सहायता दी है।

धन्यवाद

श्याम गगड़, सम्पादक—छठा पुष्प

